लियेही सीमासहित सम्बद्ध अथच तदतीत होना आवश्यक है। ज्ञान तदतीत हुये विना कैसे ज्ञानका सीमा अवगत होवेगी? अतः ज्ञानका सीमा जाननेकी पहलेही ज्ञान तदतीत है, अतः सिद्ध है, इसलिये ज्ञानकी सीमा प्रसिद्ध हो नही सकती। परिच्छिन्नत्व प्रकाशित होता इसीसेही प्रतिपन्न होता कि परिछिन्नत्व प्रकाशगत नही।[१७] दृशिका सांशत्व होनेसे अनित्यत्वप्राप्ति और अदृकत्व प्रसंग होगा। सांशत्व अनित्यत्व और अदृकत्व ये नियत सहचररूपसे प्रसिद्ध है। अतः सिद्ध हुवा कि, दृशिस्वरूप एकांशसे भेदका वा अभावका प्रतियोगी होगा, और अपरांशसे उनके ज्ञान होगा, ऐसा हो नही सकता। भेद और अभावका दृकमाणत्व (दृक द्वारा ज्ञातत्व) संभव नही, इस विषयमे औरभी हेतु यह है कि–भेद और अभाव यदि दृकरूप प्रमाणद्वारा अवगत हुवा जावेगा तो वे दृक्-प्रतियोगिक होगा नही किन्तु अप्रतियोगिक वा अन्यप्रतियोगिक होगा। जो जिसमे प्रमाण होता वह तत्प्रतियोगिक होता नही, किन्तु अन्यप्रतियोगिक होता है। इस रीतीसे भेदविषयमे दृकरूप प्रमाण होनेसे सो दृक्प्रतियोगिक होगा नही।

औरभी वक्तव्य है–दृशिका अभाव दृश्यमे है यह अवगत होना शक्य नही, उपलब्धियोग्य पदार्थोके अनुपलब्धिसे उक्त योग्यपदार्थोके अभावज्ञान होते है, दृशिसे अन्य उपलब्धि नही है जिसका अभावसे (अनुपलब्धिसे) अभाव ज्ञात हुवा जावेगा। अतः दृशिका अभावज्ञान कहीपरभी हो नही सकता, क्योकि उसका (अभावज्ञानका) हेतु नही है, अर्थात् दृशिका अनुपलब्धिका अभाव होनेसे दृक्प्रतियोगिक अभावज्ञान संभव नही, यहांपर अभावज्ञानका कारणरूप प्रतियोगीस्मृति आदिकभी[१८] नही है, क्योकि दृशि अग्राह्य है। प्रमाणद्वारा दृकप्रतियोगिक अभावका ज्ञान हो नही सकता क्योकि दृशि अमेय, प्रमाणका अविषय है। 'यह यह नही' इस प्रकार प्रतियोगीका ग्रहण अभावज्ञानका निदान दृष्ट होता। धर्मि और प्रतियोगी द्वारा अविशेषित यदि अभावज्ञान होता तो अविशेषित होनेसे सर्वत्रही सर्वका अभावज्ञान होता था किंवा किसीकाभी कहींपरभी होता नही था। दृशिस्वरूप अमेय होनेसे वह प्रतियोगी होगा नही। प्रतियोगी आदिके अभावसे दृक्प्रतियोगिक अभाव ज्ञेय होगा नही। प्रमेय पदार्थही प्रतियोगिरूपसे अभाव-

---

(17) It is a flagrant self-contradiction that the finite should know its own finitude.

(Bradleys "Ethical studies")

(१८) भूतलमे घटाभावका ज्ञानस्थलमे घटका (अभावप्रतियोगिका) स्मरण अपेक्षित होता है। जिस आश्रयमे अभाव रहता उसका प्रत्यक्ष, जिसका अभावज्ञान उसका स्मरण और उस अभावज्ञान मानस (मतान्तरमे प्रत्यक्ष) होता है। 'गृहीत्वा वस्तुसद्भावं स्मृत्वा च प्रतियोगिनं, मानसं नास्तितज्ज्ञानं जायते अक्षऽनपेक्षनात्।

(मीमांसावार्तिक)

प्रमाणमे स्फुरित होता है। संदिग्ध भावकेही बुभूत्सा होनेसे अभावज्ञानके उदय हुइ होता । परन्तु दृशि अप्रमेय ( स्वयंप्रभ ) और असंदिग्धभावरूप होनेसे उसका, अभावप्रमाणमे स्फुरण और अभावज्ञानोदय संभव नही है। अतः दृकअभाव अप्रामाणिक है । प्रामाणिक–अभाव न होनेसेभी अप्रमेय अभाव होगा, सो कहना उचित नही । अप्रमेय यदि अस्वयंप्रभ हो तो उसका सिद्धि होगा, नही । पदार्थोंके सिद्धि त्रिविधरूपसे होता है, प्रमाणद्वारा अथवा दृशिरूप अनुभव द्वारा अथवा स्वतःसिद्धि । दृशिका अभाव यदि स्वतः सिद्ध माना जावे तो प्रतियोगी आदिके अभाव होनेका कारण दृशिका अभाव सिद्ध होगा नही। दृकका अभावज्ञान दृक्ही, सो कहा नहीजा सकता सप्रतियोगिक अभावका स्वप्रकाशज्ञानत्व सम्भव नही। सम्भव होनेसे अभावत्वका व्याहति होगा।[१९] अतःउक्त अप्रमेय अभाव स्वतः सिद्ध हो नही सकनेसे अवशेष (प्रकारन्तरकी अभाववशात्) उसका दृशिसिद्धत्व कहना होगा। परन्तु यह भी सम्भव नही, स्वाभावका साधक स्व हो नही सकता। अतः उक्त अभाव अस्वयंप्रभ अथच प्रमाणागोचर होनेसे उसका सिद्धि हो नही सकता। सुतरां दृश्यमे दृक्–अभाव है, इस विषयमे प्रमाण नही। दृक्दृश्यके इतरेतराभाव न हो तथापि उनके भेद होगा, ऐसा वचन संगत नही। इतरेतराभाव विना भेद होता नही, सो इतरेतराभाव दृकदृश्यके नही है [२०] अतः प्रामाणिक भेदाभावके अभाव होनेसे दृशिका अनन्तपना सिद्ध होता। अर्थात् दृशिका भेद और अभाव न होनेसे उसका देशतःकालतः और वस्तुतः अन्तराहितत्व प्रतिपन्न होता है। उक्त विचार द्वारा इस सिद्धान्त प्राप्त हुवा कि दृशिरूप चेतन अनन्त होनेसे जडपदार्थ ऊससे भिन्नरूपसे निर्वचन योग्य नही है।

चेतनाभिन्नरूपसेभी जडका निर्वचन सम्भव नही । चेतन परानपेक्षसिद्ध, जड परतः सिद्ध, अतः इनके अभेद सम्भव नही, ज्ञानका ऐक्य साधित भया, अतः दृश्य, दृशि–अभिन्न नही । जडका चेतनाभिन्नत्व होनेसे जडमे चेतनका अन्तर्भाव होगा अथवा चेतनमे जडका अन्तरभाव होगा। जड और स्वप्रकाशका अभेद होनेसे प्रकारान्तरका अभावसे परस्पर अन्तर्भाव कहना होगा अर्थात् दृकदृश्यका अभेद होनेसे दृश्यका दृकमात्रत्व होगा किंवा दृशिका दृश्यमात्रत्व होगा। परंतु सो सम्भव नही। यदि दृश्य, दृशि–अभिन्न होगा तो दृकही होगा, उसका दृश्यता होगा नही। यदि दृश्य–

---

१९ सप्रतियोगिकस्याभावस्य स्वप्रकाशज्ञानत्वासम्भवात्सम्भवे च अभावत्वव्याघात
( ज्ञानोत्तमकृत " इष्टसिद्धि विवरण—अमुद्रित )

२० अविषयत्वात् दृशो न भेदाभावधर्मिता नापि प्रतियोगिता।
( आनन्दानुभवकृत इष्टसिद्धि विवरण–अमुद्रित )

अभिन्न होगा, तो वह दृश्यही होगा, दृक नही । इसरीतिसे दृश्य अदृश्य होगा । अतः दृक् दृश्यका अभेद असंभव है ।

शंकाः—'शुक्लघट' इस स्थलमे शुक्ल और घटका जैसा विशेष्यविशेषण भाव होता ऐसे "घटदृष्ट" स्थलमेभी विशेष्यविशेषण भाव होनेसे इस स्थलमेभी अवश्य धर्मधर्मित्व कहना होगा । इस धर्मधर्मिभाव अत्यन्त भेदस्थलमे हो नही सकता । अतः दृक्दृश्यका अभेद मानना होगा ।

उत्तरः—दृक् और दृश्यका धर्मधर्मिज्ञान हो नही सकता । घट और रूप जैसा एक ज्ञानका गम्य है तैसे दृक और दृश्य एकज्ञानगम्य नही है । जिनके एकज्ञान गम्यता होते उनके धर्मधर्मिभाव दृष्ट होता । एकज्ञानागम्य होनेसेभी यदि धर्मधर्मि-भाव माना जावे तो अतिप्रसंग दोष होगा, हिमवत् और विन्धकामी धर्मधर्मिभाव हो जावेगा क्योकि एकज्ञानागम्यत्व सम है । एक जो दृशि उसका दृश्यधर्मत्व-रूपसे दृश्यत्व और उस दृश्यका दृकत्व—यह एक कालमे सम्पूर्णरूपसे हो नही सकता । दृक और दृश्यका यदि धर्मधर्मिभाव होगा तो एकज्ञानगम्यत्वभी अव-श्यही होगा । अतः एक जो दृशि वह सम्पूर्णरूपसे दृश्यका धर्मरूपसे अथवा दृश्यका धर्मिरूपसे दृश्शत्व तथा अपर दृक् न रहनेसे तदानीं ही उसका (धर्मधर्मिभावका वा दृश्यका) दृकत्व हो जावेगा । परन्तु यह अयुक्त है, क्योकि युगपत् सम्पूर्णरूपसे दृश्यत्व और दृकत्व परस्पर विरुद्ध है । यदि कहोगे कि, एक अंशसे दृशिका दृश्यधर्मता अथवा दृश्यधर्मिता होनेसे दृश्यत्व और अंशान्तरसे दृकत्व होगा; तो वक्तव्य यह है कि, सो समीचीन नही, क्योकि दृशि अनंश हैं तथा उस दृशिकाजो दृश्यांश वह अदृक हो जावेगा । दृश्यका धर्मरूपसे अथवा दृश्यका धर्मिरूपसे दृश्यरूपसे प्रविष्ट जो भाग वह दृश्य होनेसेही अदृक होगा । अदृक होनेसे दृकदृश्यके धर्मधर्मित्व होगा नही किन्तु दृश्य दृश्यकेही धर्मधर्मित्व होगा । एक दृशिका दृकत्व और दृश्यत्व इन दो युगपत वा क्रमिक वा अंशद्वारा हो नही सकता । औरभी विचारणीय है कि दृश्य और दृशिका जो धर्मधर्मिभाव वह स्वप्रकाश है वा दृश्य है ? यदि स्वप्रकाश होगा तो दृकअभिन्न होगा, वह धर्मधर्मिभावही होगा नही । औरभी दृकदृश्यके जो धर्मधर्मिभाव है वह दृक और दृश्य इन दोनोके धर्म है ऐसा कहना होगा । परन्तु सो सिद्ध होगा नही, क्योकि धर्मधर्मिभाव स्वयंप्रकाश होनेसे उसका (वास्तव) सम्बन्ध, दृश्यका साथ होगा नही । यदि धर्मधर्मिभाव दृश्य होगा तो दृशिको साथ सम्बन्ध होगा नही अर्थात् वह दृकका धर्म होगा नही, क्योकि दृश्यका, स्वयंप्रकाश दृकके साथ सम्बन्ध होगा नही । ज्ञेयपदार्थ यदि तत्वतः चिद्धर्म होगा तो चेतनकाभी वेद्यत्व प्रसंग होगा । दृकका साथ दृश्यका धर्मधर्मिभाव यदि मिथ्यासम्बन्धसे होगा तो उस सम्बन्धप्रयुक्त धर्मधर्मिभावभी मिथ्या होगा । अतः द्रष्टादृश्यके धर्मधर्मिभाव संगत नही है । सुतरां दृकदृश्यका, जड चेतनका अभेद नही । दृकदृश्यके अभेद होनेसे

सर्व व्यवहारका लोप हो जावेगा । अतः प्रतिपन्न हुवा कि–जडप्रपञ्च चेतनाभिन्न-रूपसे निर्वचनीय नही है ।

चेतनसे भिन्नाभिन्न उभयरूपसेभी जडपदार्थ निर्वचनीय नहीं है । एकका एकत्र एक रूपसे भेद और उसका अभाव ( अभेद ) विरुद्ध है ! जो एक वह नाना ऐसा प्रमा होता नही । जो अनेक वह एक ऐसा प्रमितिभी नही है । भेदज्ञानका अभेदार्थत्व अयुक्त है और अभेदज्ञानका भेदार्थत्व अयुक्त है । अभेदज्ञानका विषय भेदज्ञानका विषयसे अन्य होनेसे भिन्न द्वयके अभेद सिद्ध होता नही । अतः एकत्र भेदाभेद सम्भव नही है । दृश्य कभीभी द्रष्टरूप नही, दृशि भी दृश्यरूप नही । तृतीयरुप हो नही सकता । अतः दृशिका रूपद्वय हो नही सकता । दृश्यकाभी ऐसा है सुतरां दृशि वा दृश्यका रूपद्वयके अभाव होनेसे उनके परस्पर भेदाभेद हो नही सकता* । अतः चेतनसे भिन्नाभिन्न उभयरूपसे जडका निर्वचन होता नही ।

उल्लिखित विचार द्वारा सिद्ध हुवाकि–पदार्थ द्विविध–चेतन (ज्ञान) और जड (ज्ञेय) । इनमे चेतन स्वतःसिद्ध स्वप्रकाश अनन्त स्वरूप, जडप्रपञ्च अनिर्वचनीय है । अद्वैत वेदान्तशास्त्रमे अनिर्वचनीय अर्थ वचनका अयोग्य नही किन्तु दुर्निरूपत्व है । युक्तिद्वारा निश्चय करके भिन्न वा अभिन्न वा भिन्नाभिन्नत्व प्रकारसे निरूपणासहिष्णु होनेसे वह अनिर्वचनीय है । अनिवर्चनीय यह वस्तुस्वभाव है, पुरुष दोष नही.[२१] उल्लिखित विचारद्वारा ज्ञान और ज्ञेय, द्रष्टा और दृश्य–इसप्रकार पदार्थ स्वीकृत होनेसेभी द्वैत सिद्ध नही होता । साक्षीज्ञानका उत्पत्तिनाश न रहनेसे उसका भेद नही है । ज्ञेयसेभी भेद होगा नही क्योकि ज्ञेयपदार्थ ज्ञानका अधीन है. जो जिसका अधीन वह उस सत्ताका भेदक वा परिच्छेदक होता नही । इसरीतिसे अद्वैतत्व सिद्ध होता । इस अद्वैत, कार्यगर्भित कारणैक्य ( विशिष्टाद्वैत ) नही है, क्योकि ज्ञेय पदार्थ ज्ञानका परिणामरूप नही । सर्वावधि साक्षीरूप होनेसे ज्ञानस्वरूप चेतन निर्विकार है । परिणाम नियमसे परिणामीका आश्रित होता है । अविकारी चैतन्य ( परिणामिरूपसे ) विकारका आश्रय नही हो सकता । चैतन्य–परिणामका जडत्व उपपन्न नही । स्वरूपसे अप्रच्युत स्वभावका सर्वप्रकार तद्विपरीत कार्याकार परिणाम संभव नही है । जडपदार्थ चेतनका ( वास्तव ) धर्मभी नही, कहा गया; अथच ज्ञेय पदार्थ, सत्ता और भानके लिये ज्ञानका अधीन होनेसे तथा उस ज्ञान क्रियारूप न होनेके कारण उसका निराश्रयत्व सिद्ध होनेसे ज्ञानका अद्वैतत्व सिद्ध होता ।[२२]

---

* चेतन निरंश होनसे एकांशसे भेद और अपरांशसे अभेद होगा नाही । संपूर्ण रूपसे भी नही । जो चेतनसे संपूर्ण रूपसे अभिन्न है वह यदि चेतनसे भिन्न होगा तो चेतनभी चेतनसे संपूर्ण रूपसे अभिन्न होनेसे वह भी आपनसे भिन्न होगा । परंतु ऐसा होना शक्य नहीं । स्वतःहि स्वसे भिन्न होता नही, क्योंकी एकही निरंशका अवधिस्वरूपता और अवधिमत्-स्वरूपता हो नही सकता । और भी जिस रूपसे अभेद होगा ऊस रूपसे यदि भेद होगा तो भेद बुद्धि और अभेद बुद्धि ये एक विषयक होगा अर्थात् उसकी भेदस्वरूपता आवेगी नही.

( २१ ) नहिप्रमातॄणामसामर्थ्यादनिर्वचनमपि तु विषयस्वाभाव्यात् ।

( अद्वैतसिद्धिगुरूचन्द्रिका–अमुद्रित )

( २२ ) यहांपरसत्ता और ज्ञानका एकता प्रदर्शन आवश्यक है । विस्तारभयसे यह प्रतिपादित हुवा नही । सत्स्वरूपसम्बन्धी मतभेद है. किसीके मतमे ( सांख्यपातञ्जल ) सत् भिन्न

अभी यदि प्रतिपादित होवेकि, ज्ञेयप्रपञ्च सत्य नही है, तो ( ज्ञेय और उसका वैशिष्ट्य मिथ्या होनेसे ) उस अद्वैतत्वका केवलत्व सिद्ध होगा। ज्ञेयपदार्थ अनिर्वचनीय है यह पहलेही प्रतिपादित भया है। ऐसा अनिर्वचनीय पदार्थकोही केवलाद्वैत वेदान्तशास्त्रमे मिथ्या कहा जाता है। यहांपर यह स्मरण राखना चाहिये कि, उक्तशास्त्रमे ज्ञानका तरफसे जडपदार्थो के विचार कीया जाता है। इस दृष्टिसे देखनेसे प्रतिपन्न होगा कि जडप्रपञ्च सत्ता और भानके लिये स्वप्रकाशज्ञानका सापेक्ष है। इसप्रकार परतंत्रताको उक्तवादीयोने मिथ्या कहते है। अतः मिथ्या अर्थ परतंत्र है [२३]परतन्त्र अर्थ जो असत नहीअथच ओ स्वतः सिद्ध ( सत्वासत्य ) भी नही [२४] जिसका सत्ता अपर सत्तासे सत्तावान, जिसका भान अपर भानसे भासित अथच उस अपर सत्ताका समसत्ताक जिसका सत्ता नही। अतः अधिक सत्ताक [२५]अधिष्ठानमे न्यूनसत्ताक प्रतिभासही परतन्त्र है, वही मिथ्या होता। ऐसा पदार्थ ही अनिर्वचनीय होता है। जहांजहां मिथ्यात्व वहांपर सर्वत्रही ऐसा होते है। अभी भ्रान्तिस्थलका दृष्टान्त लेकर उक्त अर्थका स्पष्टीकरण कीया जाता है। जिस वस्तु जो नही वह तदीय धर्मयुक्तरूपसे भासमानता स्थलमें ऐसा न्यूनसत्ताक ( अनिर्वचनीय ) प्रतिभास होता है।

दृष्टान्त स्वरूप—कागजका टुकरा जब रेशमरूपसे अपरोक्षगोचर होता तब उस रेशम असत नही, क्योकि उसका अपरोक्ष प्रतीति होता है। वह यदि असत् होता तो प्रत्यक्षद्वारा ' रेशम ' इसप्रकार विशेषप्रतिभासका अभाव हो जाता था। कागजज्ञानका अनन्तर उक्त रेशमका बाध ( यह रेशम नही इस प्रकार ) उपलब्ध होता है।

---

भिन्न वस्तुस्वरूप है, अपरमतमे ( न्यायवैशेषिक ) सत्ता अनुगत पराजातीरूपधर्म, मीमांसक लोग सतको—ज्ञानका सम्बन्धीत्व ( प्रभाकर ) वा कालका सम्बन्धीत्व ( भट्ट ) कहते, इसप्रकार मतभेदसे सत्व—अर्थक्रियाकारिरूप ( बौद्ध ) उत्पादव्ययध्रौव्ययोगित्व ( जैन ), वर्तमानत्व, अस्तित्वरूपधर्म, प्रमाणविषयत्व, सदुपलम्भप्रमाणगोचरत्व, व्यपदेशाविषयत्व है। वेदान्तमतमे सत् अखण्ड ज्ञानस्वरूप है। वह भिन्न भिन्न वस्तु स्वरूप वा धर्मरूप नही किन्तु अनगत धर्मिरूपसे प्रतिभात होता है।

( 23 ) If we are to speak of phenomenal truth it is essential to remember that what is phenomenally true is not really true, but really false.

( Mc. Taggart's " The nature of existence " Vol II )

( २४ ) सदसन्निषेधोनानुपपन्न अनिर्वाच्यकोटेरन्यस्याः सम्भवात्।

( भामतीतिलक-अमुद्रित )

( २५ ) प्रातीतिकव्यावहारिकपारमार्थिकसत्तानां पूर्वपूर्वापेक्षया उत्तरोत्तरस्याधिक्यं पल्लवाविद्यावच्छिन्नं चैतन्यम् आद्या मूलाविद्यावच्छिन्नं द्वितीया-शुद्धं तत् तृतीया। अथवा अज्ञानविषयतावच्छेदकत्वं द्वितीयाशुद्धचिदन्यत्वेसति तदभाव आद्या। ( अद्वैतचंद्रिकाअद्वैतसिद्धिव्याख्या-अमुद्रित )

उस प्रतिभास यदि असत् होता तो उक्तबाध होता नही था। प्रसक्तकाही बाध होता है, असत् प्रसक्त न हो सकनेसे उसका निषेध-सम्भव नही है । अतः बोध और बाध द्वारा अवगत हुया जाता कि उक्त रेशम असत नही। वह तद्देशस्थ सतभी नही, क्योकि पश्चात् वह बाधित होता है । उस बाधप्रत्यय किन्तु उक्त रेशम की प्रतीतिकीतरह बाधित होता नही, अतः रेशमका अभाव वस्तुतः है। वह सदसत् उभयरूपभी नही। विरोध होनेसे इस पक्ष असंभव है। वह देशान्तरस्थ सत् भी नही, क्योकि देशान्तरीय पदार्थका अपरोक्षविषयत्व उपपन्न नही होता। विशेषण–सन्निकर्षाभाव होनेसे विशिष्ट बुद्धि दृष्ट होता नही। कागजमे रेशम पहले अननुभूत होनेसे वहांपर ज्ञानका सन्निकर्षत्व हो नही सकता। यदि कहा जावे कि उक्तज्ञान कागजविषयक है, रेशमविषयक नही तो वक्तव्य, ऐसा वचन संगत नही, क्योकि अन्याकार ज्ञान अन्यालम्बन होता नही, यह ज्ञान-विरुद्ध है। असत् वैशिष्ट्य का अपरोक्ष प्रतीति उपपन्न नही है। इसस्थलगे यो अपरोक्षज्ञानका विषय है उसका देशान्तर–अस्तित्वमे प्रमाण नही है। वह रेशमका स्मृतिभि नही क्योकि अपरोक्ष होता है और उस तरफ प्रवृत्तिभि होता है। वह रेशम, ज्ञानात्मकभी नही। ज्ञानका रेशमत्वादि विशेष नही, है,उस रेशम बाहिर प्रतीत होता है। उक्त रेशमज्ञान निर्विषयकभी नही, क्योकि निरालम्बन ज्ञानका उदय दृष्ट होता नही। ऐसा होनेसे उसके प्रति प्रवृत्तिभि उपपन्न नही होता। अवशेष सद्भिन्न, असद्भिन्न, सदसद्भिन्न अनिर्वचनीय ( सदसद विलक्षण ) पदार्थका उत्पत्ति और प्रतीति मानना-होगा[२६]. उक्त रेशमका असत्त्व किंवा अधिष्ठानमे सत्त्व अथवा देशान्तरमे सत्त्व उपपन्न नही होनेसे कागजमे उक्तरेशम उत्पन्न होता है ऐसा स्वीकार करने पड़ता [२७]वह तत्कालीन तद्देशमे उत्पन्न प्रातीतिक पदार्थ है । भ्रमस्थलमे भ्रमकालमे उस बाध्य पदार्थका उत्पत्ति स्वीकार करना होगा क्योकी वह प्रातीतिक होनेसे भ्रमका पहले रहता नही। उत्पत्ति स्वीकार न करनेसे अधिष्ठानका साथ उक्त प्रातीतिक पदार्थका तादात्म्य हो नही सकेगा। “ यह रेशम है ” इस प्रकार भान होनेसे प्रतिभासानुरूप मिथ्या रेशम और उसकी तादात्म्य ( अयथार्थ ) पुरोवर्ती

---

( २६ ) ननु एकस्य सदसदात्मकत्ववत् तद्विलक्षणमपि विरुद्धं इति चेत्, न, विरुद्धयोरपि मृषातादात्म्योपपत्तेः। ननु सदसतोरेव मृषा तादात्म्यं किं न स्यादिति चेत्, न, मृषाशब्दार्थस्यैवानिर्वचनीयत्वात् । ( नृसिंहाश्रमविरचित सक्षेप शारीरिक तत्वबोधिनी–अमुद्रित )

(27) A sensible appearance is a reality, but it is not a physical reality, because it does not obey the laws of physics; and it is not a mental reality in the sense of a state of mind nor is it any quality of a mental act.

( Reality–Broad–Encyclopaedia of Religion and Ethics vol x).

( कागजरूप ) अधिष्ठानमे भानना होगा । अर्थगत वैशिष्टय न रहनेसे बुद्धिगत वशिष्टय सम्भव नही है । उक्त स्थलमे प्रातिभासिक रेसममे जैसा कागजगत इदं-ताकासंसर्ग होता है तैसाही कागजगत जो सत्ता, उसका भी संसर्ग उसमे प्रतीत होता है, पृथकरूपसे उसका कोइ सत्ताही रहता नही। अतः सिद्ध हुवा कि–अपरोक्ष प्रतीति और परवर्तीकालीन बाध इन दोनो अनुभवका उपपत्ति देनेकी लिये तदानीं प्रातिभासिक सत्तावान रेशमकी उत्पत्ति, कागजरूप व्यवहारिक सत्तावान अधिष्ठानमे होता है ऐसा मानने पडेगा। "यहरेशम है' ऐसा प्रत्यय की अनुरोधसे बाधकज्ञान–निरसन–योग्य ( बाधक ज्ञानसे जिसका निवृत्ति होता ऐसा ) प्रतिभासमानकालीन मिथ्या रेशम अंगीकार करना होगा। "यह रेशम नही है" इस प्रकार बाधक ज्ञान,– अधिष्ठानमे रेशमकी अभाव–प्रतियोगित्वरूप-मिथ्यात्वको विषय करता है। अभावविशिष्ट ज्ञान जव कोइभी पदार्थका निवर्तक होता वहांपर निवर्त्यका मिथ्यात्वही प्रयोजक होता है, अन्यथातत्कालमे तदभाव-विशिष्ट प्रमा असम्भव है। अतः रेशमकी ख्याति ( प्रतीति ) और बाध इन दोनोसे अवगत हुवा जाता कि–जो सत् नही वह भी प्रतीत होता है[२८] उक्त दृष्टान्तानुसार सर्व भ्रान्तिस्थल समझ लेना।

उल्लिखित विचारद्वारा मिथ्या पदार्थके परिचय प्राप्त भया। अभी किस हेतुसे कोइभी पदार्थको मिथ्या कहा जाता उसका निरूपण कीया जाता है। कोइभी पदार्थका मिथ्यात्व होनेका हेतु यह है कि वह असत् नही[२९] अथच स्वतंत्र सत्तावान ( सत्य ) भी नहीं, वह अपर सत्तासे सत्तावान अथच उस अपर सत्ताका समसत्ताक वह नही[३०]

---

२८ यस्मात् भ्रान्तित्वव्यवहारः सदसद्ज्ञानयोरनुपपन्नो, यतश्च पक्षान्तरेषु अनुभव-विरोधः, यतश्च ज्ञानद्वय--पारोक्ष्य—स्मृतित्व—स्मरणाभिमानप्रमोषः, तद्धेतुरविवेकः तन्निमित्तप्रवृत्तयोः इति अप्रतिपन्नमपूर्वं बहुकल्पनीयं अख्यातौ; अन्यथाख्यातौ च अन्यत्र प्रतिपन्नस्य अन्यत्र सत्त्वं, इन्द्रियस्य च जन्मान्तरानुभूतदेशकालव्यवहितार्थग्राहित्वं, दोषस्य च तथाविधा-दृष्टसामर्थ्यं, संसर्गस्य च शून्यस्य प्रत्यक्षता इति प्रमाणविरुद्धं बहु कल्पनीयं; अतः सर्वदोष-परिहाराय यथाप्रतिपन्नस्य मिथ्यात्वं नामकः स्वभावो "नास्ति रजतं मिथ्यैव रजतमभात" इत्यनुभवसिद्धः समाश्रयनीयो, अविद्योपादानकल्पनायाश्च अन्वयव्यतिरेकसिद्धत्वात्। सत्यस्य वस्तुनो मिथ्यावस्तुसंभेदावभासमानो मायामिथ्याऽनिर्वचनीयख्यातिरध्यास एवायम्

( पञ्चपादिकाविवरण ).

( 29 ) They must exist in order to be false.

( Bosanguaet's " Essentials of logic " )

( ३० , यद्यपि वेदान्तमतमे चेतनस्वरूपही सर्वका सत्ता है अतः सत्वस्वरूपमे भेद नही तथापि तत् तत् अवच्छिन्न चैतन्य तत् तत् सत्व होनेसे अवच्छेदक स्वरूपोके वैषम्यसे तत् तत् सत्त्व भी विलक्षण है, सुतरां सत्ववैचित्र्य अनुपपन्न नही है।

वह, अधिष्ठान ( उक्त दृष्टान्तस्थलमे कागजावच्छिन्न चेतन, स्थुलतः कहा जाता–कागज ) से भिन्न वा अभिन्न वा भिन्नाभिन्न रूपसे निर्वचनीय नही है, इस प्रकारसे सर्वत्र मिथ्या प्रतिभासस्थलमे इस लक्षणकी ( विषमसत्ताक ) समन्वय होता। प्रसिद्ध स्वप्नदृश्यभी साक्षी चेतनका सत्तासे सत्तावान, उसका भानसे भासित अथच विषमसत्ताक ( प्रातीतिक ); अतः अनिर्वचनीय ( साक्षीचेतनसे भिन्न वा अभिन्न वा भिन्नाभिन्नरूपसे निरूपणार्ह नही ) होनसे मिथ्या है[३१]

अभी केवलाद्वैतसिद्धान्तप्रतिष्ठाकी प्रकार संक्षेपसे कहा जाता है। पदार्थ द्विविध–ज्ञान और ज्ञेय। ऐसा विभागका समीचीनता प्रतिपन्न होता है, क्योकि इससे न्यून वा अधिक चिन्तन नही कीया जा सकता। इससे न्यून होनेसे जगतका अप्रसिद्धि होती थी। अधिकभी नही। अशेष पदार्थ इसीकेही अन्तर्गत होगा, एतद्-तिरिक्त हो नही सकता, अन्यथा तुच्छता होगा। ज्ञान स्वप्रकाश होनेसे किसीकाभी आश्रित नही है, अतः ज्ञानही ज्ञेयसम्बन्धसे ज्ञातारूपसे उपचरित होता है। नित्य उपलब्धिमात्रही उपलब्धा है, अन्य उपलब्धी, अन्य उपलब्धा, ऐसा नही है। वेदान्तशास्त्रमे ज्ञानका तरफसे ज्ञेयका विचार कीया जाता है, क्योकी ज्ञानही ज्ञेयका सिद्धिप्रद है, ज्ञेयपदार्थ स्वतःसिद्धज्ञानका अधीन, उसका साथ तादात्म्य प्राप्त है। ज्ञेयको ज्ञान-व्यत्तिरिक्तरूपसे विचार करनेसे उनको स्वतत्र कहना होगा अथवा ज्ञान स्वस्वरूप परित्याग करके सर्वथा ज्ञेयरूपसे परिणत भया, ऐसा कहना होगा। परन्तु इन दोनो पक्षही असंगत है। अतः ज्ञानका तरफसे ज्ञेयका विचार करना होगा। यही वेदान्तपद्धति है। स्वतः-सिद्ध स्वप्रकाश ज्ञानका तरफसे ज्ञेयको विचार करनेसे ज्ञेय को सत् नही कह सकते क्योकि सत् स्वतः सिद्ध स्वप्रकाश है। स्वप्रकाश जैसा भातिभातिरूपसे अनुगत है[३२] तैसा सत्भी सतसतरूपसे प्रतिभात है। सत् भिन्न भिन्न वस्तु स्वरूप वा वस्तुधर्म नही है, सतको भिन्न भिन्न वस्तुस्वरूप कहना संगत नही, क्योकि घटादि वस्तुके परस्पर विलक्षणता होनेसे सन घट सन पट इत्यादि रूपसे एकाकार बुद्धि हो नही सकता। और भी सत्व और असत्व, वस्तुका स्वरूप होनेसे, सर्वदा सत्वासत्व हो जाता था, व्यवहार अव्यवस्थ होता था। सत, वस्तुका धर्मभी नही। सत्व और असत्व यदि वस्तुका धर्म होता तो असत्तदशा-

---

३१ ( क ) एवं च स्वप्नस्याप्याधिष्ठानभूतेन पारमार्थिकेन साक्षिणा विषमया मिथ्यात्वरूपया सत्तया समन्वयात् लक्षणानुगतिः लक्षणे सत्ताशब्देन नारत्वादिवत् उत्कर्षविशेषात्मकाः केचनाखण्डोपाधिभूता विवक्षितः। ( ब्रह्मविद्याभरणं )

( ख ) सतः स्फुरतश्चानिर्वचनीयमन्यथात्वमध्यासः। ( सिद्धान्तदीप–अमुद्रित )

( ३२ ) अनुभवः सर्वत्रैक एव भवितुमर्हति स्वतः सर्वत्रैकरूपत्वेन अवभासनात् आकाशगोत्वादिवत्। ( पञ्चपादिकातात्पर्यद्योतनी–अमुद्रित ).

मेभी वस्तुका अनुवृत्ति हो जाता था, क्योकी धर्मिविना धर्म रह नही सकता। औरभी धर्म, व्यावृत्त होता है। अतः वह ( धर्म ) अनुवृत्त व्यवहारमे हेतु हो नही सकता। जाति आदि पदार्थोंमे जाति नही रहता। अथच उन जाति आदि पदार्थोंमेभी सद्व्यवहार होनेसे सत् जातिरूप धर्म नहीं है।[33] अनुगत एकाकार बुद्धिका एकरूप सम्बन्धविषयत्वही कहना उचित है। अतः भावाभाव सर्व पदार्थोंके साथ सम्बद्ध सत् अनुगत धर्मिरूप है। "मृत्घट" स्थलकी तरह सर्व ज्ञेयपदार्थ उसका साथ ( अयथार्थ ) तादात्म्य प्राप्त होकर सनघट सनपट रूपसे प्रतिभात हो रहे है।[34] इस सिद्धान्तानुसार ज्ञेयप्रपञ्च सत हो नही सकता। सर्वत्र अनुगत सत्बुद्धिगोचर सत्व्यक्ति एक होनेसे विभक्त जडप्रश्चका सद्रूपत्व अयुक्त है। अतः ( प्रकारान्तरकी अभावसे ) वह असत् वा मिथ्या होगा। वह असत् नही। शशशृंग कूर्मरोम इत्यादि असत्विषयक शब्दज्ञानानुपाती वस्तु-शून्य विकल्पात्मकज्ञान वा ज्ञानाभास होनेसेभी वे ज्ञेयरूपसे अपरोक्षगोचर होता नही। असत्का साथ असत्का ऐसा ज्ञातृज्ञेयसम्बन्ध ( द्विनिष्ठ ) होता नही। अवशेष जड प्रपञ्चको मिथ्या कहना होगा ( क्योकी वह सत्भिन्न चित्भिन्न )। एककाही परिणामविना अन्यथाभाव होनेसे उस अन्यथाभाव मिथ्या है। और भी पूर्वोक्त लक्षणानुसारभी जड प्रपञ्चको मिथ्या कहना होगा। स्वप्नदृश्य वा भ्रान्ति-दृश्य मिथ्या है, क्योकि वे व्यावहारिक अधिष्ठान सत्ताका वा साक्षीचेतनका सत्तासे सत्तावान् होकर न्यूनसत्ताक ( प्रातीतिक ) है। कागचमे रेशम–भ्रान्ति-स्थलमे रेशम जैसा स्वव्यतिरिक्त कागज–स्वभाव–इंदरूपद्वारा अनुगत होकर प्रति-भात होता है, तैसा व्यवहारिक प्रपञ्चभी पारमार्थिक चेतनका सत्तासे सत्तावान्, उसीकाही भानसे भासित अथच न्यूनसत्ताक ( व्यवहारिक ) है। ऐसा पदार्थही अनिर्वचनीय होता है। अतः स्वप्रकाश पारमार्थिक अधिष्ठानमे अनिवर्च-

---

( ३३ ) सत्ताचन द्रव्यगुणकर्मवृत्तिरेका प्रत्यक्षसिद्धा जातिः। धर्मादीनामतीन्द्रियत्वेन तत्र प्रत्यक्षायोगात् जात्यादावपि सद्व्यवहाराच्च। ... ... सामान्याविशेषसमवायाः निःसामान्या इत्यंगीकारात् सत्तासामान्यसंसर्गासम्भवात् तेषाम् अभावत्वप्रसंगः। ( श्री. रघुनाथ विरचित पदार्थतत्त्वनिरूपण ).

It is not itself a generic, but a transcendental notion. Wider than all, even the widest and highest genera, it is not itself a genus. A genus is determinable into its species by the addition of differences which lie outside the concept of the genus itself; being, as we have seen, is not in this way determinable into its modes.

( Coffey's "Ontololy ' or the theory Being" ).

( 34.) Being and reality are, in brief, one thing with sentience.
( Bradley's appearance and Reality )

नीय व्यवहारिक सत्तावान जडप्रपञ्चका प्रतिभास सत्य नही है[३५] स्वप्न और जागृतका मिथ्यात्व अविशेष होनेसेभी अवान्तर वैलक्षण्यके कारण अर्थक्रिया-सामर्थ्यरूप विशेष उपपन्न होता। मिथ्या भ्रान्तिदृश्यसे किंवा मिथ्यास्वप्नदृश्यसे व्यवहारिक पदार्थोंके वैषम्य, स्वीकृत होनेसे सत्यत्वापात होगा, ऐसा कहना उचित नही है। परमतके सर्व पदार्थोंके सत्य होनेसेभी जैसा सुखादिके अज्ञात सत्त्वराहित्य ( घटपटादि पदार्थोंके तरह अपना सुखदुःख आदि पदार्थ अज्ञातावस्थामे वर्तमान रहते नही ) और अनन्य वेद्यत्व इत्यादि वैषम्य है, तद्वत् मिथ्यात्व होनेसेभी अवान्तर भेद उपपन्न होता है। मिथ्यात्व अविशेष होनेसेभी व्यवहारिक प्रातीतिकत्व भेदसे स्वप्न और जाग्रतका विशेष होनेसे जाग्रतकी स्थायित्व सिद्ध होता है। मिथ्यात्वका अविशेष होनेसेभी व्यवहारिकत्व और प्रातीतिकत्वरूपसे अवान्तर विशेष रहनेसे प्रपञ्चका सर्वसम्मत सत्यमिथ्यात्वविभाग सम्भव है*। सर्व दृश्यके मिथ्यात्वनिश्चयकी पहलेही प्रातिभासिक पदार्थोंके मिथ्यात्व निश्चित होता है। अतः तद्दृष्टान्तानुसार व्यवहारिक प्रपञ्चका मिथ्यात्व अवगत हुवा जाता है। यदि प्रातीतिक ( मिथ्या ) पदार्थोंके ज्ञान नही होते तो व्यवहारिक ( प्रसिद्ध सत्य ) प्रपञ्चका मिथ्यात्व समझा नही जाता था। अतः न्यूनसत्ताक अनिर्वचनीय होनेसे जड पदार्थ मिथ्या है। पारमार्थिक ( " स्वान्यूनसत्ताकपरिच्छेदवद्भिन्न " ) अद्वैत, अवास्तव द्वैत। द्वैतका वास्तवत्व न होनेसे अद्वैतत्व सिद्ध होता है।

इस अवास्तव अनिर्वचनीय द्वैतप्रपञ्चको दृष्टिभेदसे " अजात " कहा जाता है। परिदृश्यमान जडप्रपञ्चका मूल स्वप्रकाशतत्वका बोधसहित जगतदृष्टिसे जगतका स्वरूप विचार करनेसे वह अनिर्वचनीय है; अपर-दृष्टिसे वह अजातरूपसे वर्णित होता है। वहिःदेशस्थ अन्धकार विस्मृत न होकर कल्पनाबलसे सूर्यलोकमे अवस्थितिपूर्वक दृष्टिक्षेप करनेसे जैसा अन्धकारकी अनस्तित्व कहा जा सकता है, ऐसा जगतका बोधसहित कल्पनाबलसे तत्त्वमे स्थित होकर उस एकरस अखंड परिपूर्ण स्वप्रकाश तत्वदृष्टिसे विश्वप्रपञ्चका स्वरूप विवेचित होनेसे स्वरूपतः उसका त्रैकालिक अत्यन्ताभाव प्रतिपन्न होता है। ज्ञेय प्रपञ्चका मिथ्यात्व प्रतिपादित होनेसे वह जिसका सत्तासे सत्तावान जिसका भानसें भासित उसस्वप्रकाश अधिष्ठानका सत्यत्व और अधिष्ठानातिरिक्त सत्यपदार्थका परिशेष न रहनेसे उसका त्रिविधपरिच्छेदराहित्यरूप अद्वैतत्व-सिद्ध होता है।[३६].

---

( ३५ ) मिथ्यात्व प्रतिपादनकी अधिक युक्ति विस्तारभयसे दीया नही गया। इसी हेतुसे अज्ञान और आध्यासिक तादात्म्य विषयक विचार ग्रथित नही है।

* प्रातिभासिक अपेक्षासे व्यवहारिक पदार्थोंके विलक्षण सत्ता गृहीत होनेसे उसको अपेक्षिक बोधसे सत्य कहा जाता। प्रातिभासिक पदार्थके अस्तित्व रहनेसेहि व्यवहारकालमे भ्रम–प्रमा विभागकी उच्छेद होती नही.

( ३६ ) तात्विकद्वैतविधुरंसद्वस्तु अद्वैतं. ( वेदान्तकौमुदी·-अमुद्रित )

आ. भ. प्रस, पुणं.

